अर्थात् जहाँ-जहाँ धुआँ है, वहाँ-वहाँ अग्नि भी अवश्य है। और यह व्याप्ति-संबंध ही अनुमान है।

महिम भट्ट कहते हैं कि जिसे तुम व्यंजक कहते हो—जिसके द्वारा व्यंग्यार्थ का ज्ञान होना बतलाते हो—वह अनुमान का साधन ( हेतु ) है। अर्थात् जिस प्रकार धुएँ से अग्नि का अनुमान हो जाता है, उसी प्रकार तुम्हारे माने हुए व्यंजक शब्द या अर्थ से उस अर्थ का, जिसे तुम व्यंग्यार्थ मानते हो, अनुमान हो जाता है।

अपने मत की पुष्टि में महिम भट्ट ने वे ही अनेक पद्य, जिनको ध्वनिकार ने ध्वनि के उदाहरणों में दिखाए हैं, उद्धृत करके उनमें 'अनुमान' होना सिद्ध किया है।

जैसे—

अहो भगत निधरक विचर वह न स्वान दृत आज ;
हत्यो वाहि जो रहत इहि गोदा-तट मृगराज।

यह पद्य किसी कुलटा स्त्री द्वारा उस धार्मिक व्यक्ति का कहा हुआ है, जो उस कुलटा के एकांतस्थल में पुष्प लेने के लिये प्रतिदिन आया करता था[१]। ध्वनिकार ने कहा है—'इस पद्य के वाच्यार्थ में कुत्ते से डरनेवाले उस धार्मिक को, सिंह द्वारा कुत्ते के मारे जाने से, निश्शंक आने के लिये कुलटा कह रही है। किंतु व्यंग्यार्थ में उस कुलटा ने उसे, सिंह का भय दिखाकर, आने का निषेध किया है। क्योंकि जो व्यक्ति कुत्ते से

१ देखो, पृष्ठ ११।

भयभीत होता था, वह उसी स्थान पर सिंह के रहने की बात सुनकर वहाँ जाने का किस प्रकार साहस कर सकता है। और यह निषेध व्यंग्यार्थ है।'

महिम भट्ट कहते हैं—'जिस वाच्यार्थ में निश्शंक आने के लिये कहा गया है, वह वाच्यार्थ ही न आने को कहने का साधन ( हेतु ) है; अर्थात् जिसको व्यंग्यार्थ बताया जाता है, वह व्यंजना का व्यापार नहीं, किंतु वाच्यार्थ द्वारा ही उसका अनुमान हो जाता है। जैसे, अग्नि का अनुमान करने के लिये धुएँ का होना हेतु है, उसी प्रकार सिंह के होने की सूचना देना आने के निषेध का हेतु है।' इसी प्रकार की दलीलों से उन्होंने व्यंजना का खंडन किया है।

आचार्य मम्मट ने इन दलीलों का बड़ी सार-गर्भित युक्तियों द्वारा खंडन किया है। श्रीमम्मट कहते हैं—"सिंह का होना जो तुम अनुमान का हेतु बताते हो, वह अनैकांतिक है—निश्चयात्मक नहीं। अनुमान वहीं हो सकता है, जहाँ हेतु निश्चयात्मक होता है। जैसे, अग्नि का अनुमान वहीं हो सकता है, जहाँ धुएँ का होना निश्चित है। यदि धुएँ के अस्तित्व में संशय है, तो अग्नि का अनुमान भी नहीं किया जा सकता। कुलटा द्वारा सिंह का होना बताए जाने में उस भक्त के वहाँ न आने का हेतु निश्चयात्मक नहीं है। क्योंकि गुरु या स्वामी की आज्ञा से या अपने किसी प्रेमी के अनुराग से अथवा ऐसे ही किसी विशेष कारण से डरपोक व्यक्ति का भी भयवाले

स्थान पर जाना हो सकता है। अतएव यहाँ हेतु नहीं—हेतु का आभास है। फिर वहाँ पर सिंह का होना, न तो प्रत्यक्ष सिद्ध है, और न अनुमान सिद्ध ही। सिंह को बतलानेवाली एक कुलटा है, जिसका कथन आप्तवाक्य ( सत्यवादी ऋषियों का वाक्य ) नहीं हो सकता, प्रत्युत ऐसी स्त्रियों का झूठ बोलना तो स्वभाव-सिद्ध है। अतएव वहाँ सिंह है या नहीं ? यह भी संदेहास्पद है। इस प्रकार व्याप्ति-संबंध, जिसका होना अनुमान के लिये परमावश्यक है, संदिग्ध है। ऐसी अवस्था में अनुमान सिद्ध नहीं होता।' इसी प्रकार महिम भट्ट के सभी आक्षेपों का समुचित उत्तर देकर श्रीमम्मटाचार्य ने यह भली भाँति सिद्ध कर दिया है कि व्यंजना अवश्य है, और उसका व्यापार व्यंग्यार्थ, अनुमान का विषय किसी भी प्रकार नहीं हो सकता।

# षष्ठ स्तवक

## गुण

काव्य की आत्मा रस है। गुण रस में रहते हैं, अर्थात् रस के धर्म हैं। गुण रस के अंतरंग हैं और अलंकार बहिरंग, क्योंकि अलंकार रस का धर्म नहीं। इसलिये अलंकारों के पहले गुणों का विवेचन किया जाता है।

गुण के महत्त्व के विषय में भगवान् वेदव्यास ने आज्ञा की है—

'अलंकृतमपि प्रीत्यै न काव्यं निर्गुणं भवेत्;
वपुष्यललिते स्त्रीणां हारो भारायते परम्[1]।

( अग्निपुराण ३४६ । १ )

## गुण का सामान्य लक्षण

**जो रस के धर्म एवं उसके उत्कर्ष के कारण हैं, और जिनकी रस के साथ अचल स्थिति रहती है, वे गुण कहे जाते हैं।**

---

१ गुण-रहित काव्य, अलंकार-युक्त होने पर भी, आनंद-प्रद नहीं होता। जैसे कामिनी के लालित्य आदि गुण-रहित शरीर पर हार आदि आभूषण केवल भार रूप होते हैं।

जैसे शूरता आदि चेतन आत्मा के धर्म हैं, उसी प्रकार माधुर्य आदि गुण काव्य की आत्मा रस के धर्म हैं। इसीलिये गुणों को रस के धर्म कहे गए हैं।

'गुण' दोष का अभाव है, अतएव इन्हें रस के उत्कर्षक कहे गए हैं, क्योंकि किसी वस्तु का उत्कर्ष तभी हो सकता है, जब उसमें दोष नहीं होता है।

'गुण' रस के साथ नित्य रहनेवाले हैं। जहाँ रस की स्थिति होती है, वहाँ गुण रस का अवश्य उपकार करते हैं। इसलिये रस के साथ गुण की अचलस्थिति कही गई है।

रसवाले काव्य में ही गुण रहते हैं—नीरस काव्य में नहीं। सुकुमार वर्णोंवाले नीरस काव्य को भी लोग 'मधुर' कह देते हैं, किंतु ऐसा कहना औपचारिक है। जैसे शौर्यादि गुण आत्मा के धर्म हैं, किंतु किसी व्यक्ति में वस्तुतः शूरत्व न रहने पर भी केवल उसके शरीर की स्थूलता देखकर अदूरदर्शी लोग उसे शूरवीर कह देते हैं। इसी प्रकार जिनकी बुद्धि रस-विवेचन तक नहीं पहुँच सकती, वे लोग वर्ण-रचना (पद-समूह) की आपात रमणीयता देखकर नीरस काव्य को भी माधुर्य-युक्त कह देते हैं। वास्तव में माधुर्य आदि गुण केवल वर्ण-रचना के आश्रित नहीं, वे रस के धर्म हैं और समुचित वर्ण, समास और रचना द्वारा व्यंजित होते हैं। यह मत आचार्य मम्मट का है। पंडितराज

जगन्नाथ वर्ण-रचना में भी गुणों की स्थिति मानते हैं[1]।
अस्तु।

## गुण और अलंकार

गुण और अलंकार दोनों ही काव्य के उत्कर्षक हैं। किंतु इनके सामान्य लक्षणों पर ध्यान देने से इनका भेद स्पष्ट हो जाता है। 'गुण' रस के धर्म हैं, क्योंकि गुण रस के साथ नित्य रहते हैं। अलंकार रस का साथ छोड़कर नीरस काव्य में भी रहते हैं। गुण रस का सदैव उपकार करते हैं, पर अलंकार रस के साथ रहकर कभी उपकारक होते हैं और कभी नहीं। जैसे—

"हौं ही व्रज वृंदावन, मोही में बसत सदा,
जमुना - तरंग स्यामरंग अवलीन की;
चहूँ ओर सुंदर सघन बन देखियत,
कुंजनि में सुनियत गुंजनि अलीन की।
बंसी - वट - तट नटनागर नटतु मोमैं,
रास के विलास की मधुर धुनि बीन की;
भरि रही भनक - बनक ताल -ताननि की,
तनक - तनक तामैं झनक चुरीन की।"

यहाँ 'तरंग', 'रंग', 'कुंजनि', 'गुंजनि', 'भनक', 'बनक' इत्यादि में अनुप्रास अलंकार है। यह अलंकार पहले तो शब्दों

---

1 'तथा च शब्दार्थयोरपि माधुर्यादेरीदृशस्य सत्त्वादुपचारो नैव कल्प्य इति तु मादृशाः' (रसगंगाधर, प्रथम आनन, पृष्ठ ४९)

को अलंकृत करता है—उनकी शोभा बढ़ाता है—फिर शृंगार-रस का उपकार करता है। क्योंकि अनुस्वार की अधिकता शृंगार-रस-व्यंजक है। इसी प्रकार—

छिन-छिन विष की-सी लहर बढ़त-बढ़त ही जाहिं;
लगी निगोड़ी लगन यह छोड़ी छूटत नाहिं।

यहाँ लगन को 'विष की-सी लहर' कहने में 'उपमा' अलंकार है। यह अलंकार अर्थ को अलंकृत करता हुआ रस का उपकार करता है, क्योंकि लगन को—पूर्वानुराग को—विष के समान फैलने की उपमा देने से विप्रलंभ शृंगार का उत्कर्ष होता है। अतः यहाँ अर्थालंकार द्वारा रस का उपकार है।

जब रसात्मक काव्य में अलंकारों का समावेश अवसर पर किया जाता है, और निर्वाह अंत तक नहीं किया जाता, अथवा निर्वाह किया जाता है, तो अलंकार को प्रधानता न देकर उस रस का अंगभूत रक्खा जाता है, तभी अलंकार रस के उपकारक हो सकते हैं। इस विषय का विशद विवेचन पहले किया जा चुका है[1]।

रस के अनुपकारक अलंकार का उदाहरण—

"देखत कछु कौतुक इतै देखौ नेक निहारि;
कब की इकटक डटि रही टटिया अँगुरिन फारि।"

नायक के प्रति नायिका के पूर्वानुराग का सखी द्वारा वर्णन होने से यहाँ शृंगार-रस है। 'ट' की कई आवृत्ति होने

---

[1] देखो, पृष्ठ २६३—२७१।

से छेकानुप्रास अलंकार भी है। किंतु यह अलंकार रस का उपकारक नहीं, प्रत्युत अपकर्ष करनेवाला है, क्योंकि 'ट' वर्ण की रचना शृंगार-रस के विरुद्ध है।

रस-रहित अलंकार का उदाहरण—

"दुसह दुराज प्रजानि कों क्यों न बढ़ै दुख द्वंद ;
अधिक अँधेरो जग करत मिलि मावस रवि-चंद।"

यहाँ पूर्वार्द्ध की सामान्य बात का उत्तरार्द्ध की विशेष बात से समर्थन किया गया है, अतः अर्थांतरन्यास अलंकार है, किंतु यहाँ कोई रस की व्यंजना नहीं। अतः स्पष्ट है कि रस के बिना भी अलंकार की स्थिति हो सकती है।

इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि अलंकारों का रस के साथ होना या उनके द्वारा रस का उपकार होना नियत—निश्य—नहीं है। 'हार' आदि भूषणों से शरीर की शोभा होती अवश्य है, पर इनके न होने पर भी शरीर की कुछ हीनता प्रतीत नहीं होती। इसी प्रकार रस भी अलंकारों से अलंकृत—शोभित—अवश्य होता है, पर इनके न होने से भी रस की कुछ हानि नहीं होती। किंतु 'गुण' रस के साथ अनिवार्य रहते हैं। यह विषय बहुत विवाद-ग्रस्त है। यहाँ केवल काव्यप्रकाश के सिद्धांत का संक्षेप में उल्लेख किया गया है। अस्तु।

## गुणों की संख्या

गुणों की संख्या के विषय में मत-भेद है। श्रीभरत मुनि ने १०

गुण बतलाए हैं[1]। आचार्य दंडी ने गुणों की संख्या और नाम तो भरत मुनि के अनुसार ही लिखे हैं, किंतु गुणों के लक्षणों में भिन्नता है[2]। वामनाचार्य के अनुसार १० शब्द के और १० अर्थ के गुण होते हैं[3]। महाराज भोज के मत के अनुसार गुणों की संख्या और भी अधिक है[4]। भामह के मतानुसार आचार्य मम्मट ने केवल तीन ही गुण माने हैं, और अन्य शेष गुणों में से कुछ को तो इन तीनो गुणों के अंतर्गत बताया है और शेष को गुण ही नहीं माना है, उन्हें दोषों के अभाव रूप बतलाए हैं[5]। श्रीमम्मट के इस मत को प्रायः सभी उत्तरकालीन साहित्याचार्यों ने स्वीकार किया है। इन तीन गुणों के नाम हैं—माधुर्य, ओज और प्रसाद।

## ( १ ) माधुर्य गुण

जिस आनंद के कारण अंतःकरण द्रवीभूत हो जाता है, उसे माधुर्य गुण कहते हैं।

द्रवीभूत का अर्थ है चित्त का आर्द्र हो जाना—पिघल जाना। अर्थात् काठिन्य[6], दीप्तत्व[7] और

---

१ देखिए, नाट्यशास्त्र, निर्णयसागर-संस्करण, अध्याय १९। ९२-१०२। २ देखिए, काव्यादर्श, परिच्छेद १। ४१-६३। ३ देखिए, काव्यालंकारसूत्र-अधिकरण ३ अध्याय प्रथम और द्वितीय। ४ देखिए, सरस्वतीकंठाभरण, निर्णयसागर-संस्करण, प्रथम परिच्छेद; पृष्ठ ४१-७२। ५ देखिए, काव्यप्रकाश अष्टम उल्लास। ६ किसी प्रकार का आवेश न होने पर अनाविष्ट चित्त की स्वभाव-सिद्ध कठिनता को काठिन्य कहते हैं। यह चित्तवृत्ति वीर आदि रसों में होती है। ७ क्रोध और अनुताप आदि के कारण चित्त का दीप्तत्व रौद्र आदि रसों में होता है।

विक्षेप[1] चित्तवृत्तियों के न होने पर रति आदि के स्वरूप से अनुगत आनंद के उत्पन्न होने के कारण माधुर्य गुण-युक्त रस के आस्वादन करने से चित्त पिघल जाता है। यह गुण संभोग-शृंगार से करुण में, करुण से वियोग-शृंगार में, और वियोग-शृंगार से शांत रस में अधिकाधिक होता है। यहाँ शृंगार का कथन उपलक्षण-मात्र है, अर्थात् शृंगार के आभास आदि में भी माधुर्य होता है।

ट, ठ, ड, ढ के अतिरिक्त स्पर्श[2] वर्ण अर्थात् क, ख, ग, घ, ङ, च, छ, ज, झ, ञ, ण, त, थ, द, ध, न, प, फ, ब, भ, म; और वर्गांत के ङ, ञ, ण, न, म से युक्त अर्थात् अनुस्वार-सहित वर्ण (जैसे अङ्ग, रञ्जन, कान्त, कम्प) ह्रस्व 'र' और 'ण'; समास का अभाव, अथवा दो-तीन या अधिक-से-अधिक चार पद मिले हुए समास और मधुर, कोमल पद-रचना; ये सब माधुर्य-गुण के व्यंजक हैं।

उदाहरण—

अलि-पुंजन की मृदु-गुंजन सों, बन-कुंजन मंजु बनाय रह्यो;
लगि अंग अनंग-तरंगन सों, रति-रंग उमंग बढ़ाय रह्यो।
विकसे सर कंजन कंपित कै, रज रंजन लै छिरकाय रह्यो;
मलयानिल मंद दसो दिसि ये, मकरंद अमंद फलाय रह्यो।

---

१ विस्मय और हास्य आदि से होनेवाली चित्त की अवस्था को विक्षेप कहते हैं। यह अद्भुत और हास्य आदि रसों में होती है।
२ 'क' से 'म' तक के वर्णों की व्याकरण में स्पर्श संज्ञा है।

इसमें ट, ठ, ड, ढ रहित स्पर्श वर्ण हैं। पुंज, गुंज, अंग, मंद और कंप आदि शब्द वर्ग के अंत के वर्णों से (ञ, ङ, न, म से) युक्त हैं—स्वानुस्वार हैं। 'र' ह्रस्व है। मद-गंजन, वन-कुंजन आदि में छोटे-छोटे समास हैं। अतः यहाँ माधुर्य-गुण की व्यंजना है।

## ( २ ) ओज गुण

**जिसके श्रवण से मन में तेज उत्पन्न होता है, वह ओज गुण है।**

इसके द्वारा चित्त ज्वलित-जैसा हो जाता है। अर्थात् ओज गुण से युक्त रस के आस्वादन से चित्त में जोस उत्पन्न होता है। यह वीर-रस में रहता है। वीर-रस से वीभत्स में और वीभत्स से रौद्र में इसकी अधिकाधिक स्थिति रहती है।

कवर्ग आदि के पहले और तीसरे वर्णों का, दूसरे और चौथे वर्णों के साथ क्रमशः योग होना अर्थात् क, च आदि का, ख, छ आदि के साथ (जैसे कच्छ, पुच्छ) और ग, ज, आदि का घ, झ के साथ (जैसे दिग्घ, जुज्झ) होना। 'र' का योग जैसे वक्र, अर्थ, निद्रा। ट, ठ, ड, ढ की अधिकता। बहुत-से पद मिले हुए लंबे समास और कठोर वर्णों की रचना। ये सब ओज गुण को व्यक्त करते हैं।

देखिए—

"क्रुद्ध ह्वै प्रबुद्ध वीर जुद्धत विरुद्ध गति,
उद्धत त्रिसुद्ध रन रंग के प्रसंग में;

प्रबल सुभट्ट ठट्ट दंत कटकट्टत हैं,
अट्टै हैं दुपट्टैं औ उचट्टैं लोम लंग में।
भिंडिपाल पट्टि सपरिघ औ, कृपान सूल,
कटत कड़ाका दे झड़ाका आगि अंग में;
'रसिक बिहारी' वीर रंचहू न लावैं पीर,
वीरन के प्रान कढ़ि जात तीर संग में।"

(काव्यसुधाकर)

यहाँ 'क्रुद्ध' और 'प्रबल' में रकार मिला हुआ है। 'प्रबुद्ध', 'जुद्ध', 'भट्ट' आदि में पहले वर्ण के साथ उसी वर्ग के दूसरे वर्ण मिले हुए हैं। टवर्ग की अधिकता है, और कठोर रचना है। इसके सिवा रस-प्रकरण में रौद्र और वीर-रस के जो उदाहरण दिए गए हैं, वे ओज गुण-युक्त हैं।

## (३) प्रसाद गुण

सूखे ईंधन में अग्नि की तरह, अथवा स्वच्छ वस्त्र में जल की तरह, जो गुण तत्काल चित्त में व्याप्त हो जाता है, वह प्रसाद गुण है।

प्रसाद गुण से युक्त रस के आस्वादन से चित्त विकसित हो जाता है—खिल उठता है।

यह सभी रसों में और सारी रचनाओं में हो सकता है। शब्द सुनते ही जिसका अर्थ प्रतीत हो जाय, ऐसा सरल और सुबोध पद प्रसाद गुण का व्यंजक होता है।

उदाहरण—

"श्रीरामचंद्र कृपालु भजु मन हरन भव-भय दारुनं ;
नव-कंज-लोचन, कंज-मुख, कर - कंज - पद - कंजारुनं ।
कंदर्प अगनित अमित छवि नव - नील - नीरज सुंदरं ;
पट पीत मानहुँ तड़ित-रुचि सुचि नौमि जनकसुतावरं ।
भजु दीनबंधु दिनेस दानव - दैत्य - वंस - निकंदनं ;
रघुनंद, आनँदकंद, कोसलचंद, दसरथनंदनं ।
सिर मुकट कुंडल तिलक चारु उदारु अंग विभूषनं ;
आजानुभुज, सर-चाप-धर, संग्राम - जित खर-दूषनं ।
इति वदत 'तुलसीदास' शंकर शेष-मुनि-मन - रंजनं ;
मम हृदय-कंज निवास करु कामादि खल-दल-गंजनं ।"

( विनयपत्रिका )

यह सरल सुबोध और मृदु ( मधुर ) पदावली-युक्त बड़ी सुंदर प्रसाद-गुण-व्यंजक रचना है । और भी—

गत जब रजनी हो, पूर्व संध्या बनी हो ;
उडुगण क्षय भी हों, दीखते भी कहीं हों ।
मृदुल, मधुर निद्रा चाहता चित्त मेरा ;
तब पिक ! करती तू शब्द प्रारंभ तेरा ।
अति सरस सुरीला शब्द सौंदर्य गाती ;
रसिक जन सभी की नींद तू है छुटाती ।
मनहरण सुनाके माधुरी वो प्रभाती ;
अलसित चित को भी सत्य ही है लुभाती ।

विहग सब सुनाते प्रायशः शब्द प्यारे ;
उस समय दिखाते शब्द-चातुर्य सारे ;
रव तब उनके वे व्यर्थ है तू बनाती ;
जब पिक ! अपनी तू चातुरी है दिखाती।
सघन उपवनों में, वाटिका में कभी तू—
गिरि-सरित-तटों के प्रांत में भी कभी तू।
सुरभित हरियाली हो जहाँ दीखती तू ;
सु-मधुर-मतवाली कूक को कूजती तू।
सहृदय जन तेरे शब्द से हैं लुभाते,
कवि जन गुण तेरे नित्य सानंद गाते।
बस अधिक कहूँ क्या मान काफ़ी यही तू,
अनुपम गुणवाली भाग्यशाली बड़ी तू।

माधुर्य आदि गुणों की व्यंजना के लिये वर्ण-रचना आदि के उक्त नियम सर्वत्र एक समान हैं। किंतु वक्ता, वाच्य, अर्थ, अभिधेय और प्रबंध—महाकाव्य या नाटक—की विशेष-विशेष अवस्था के कारण उक्त नियमों के विपरीत भी कहीं-कहीं वर्ण, समास और रचना की जाती है। जैसे, आख्यायिका में शृंगार-रस के वर्णन में भी कोमल पदावली नहीं होती। कथा में रौद्र रस के वर्णन में भी अत्यंत उद्धत वर्ण आदि नहीं होते, और नाटकादि में रौद्र रस में लंबे समास आदि नहीं होते। निष्कर्ष यह है कि उचित-अनुचित का विचार करके वर्णादि का प्रयोग किया जाता है।

ध्वनि-प्रकरण ( पृष्ठ ३२१ ) में वर्ण और रचना-ध्वनि के उदाहरण छठे स्तवक में दिखाने को इसलिये कहा गया है कि रस में रहनेवाले माधुर्य आदि गुणों का स्वरूप-ज्ञान होने पर ही उनके व्यंजक, वर्ण और रचना का ज्ञान होना संभव है। यहाँ माधुर्य आदि गुणों के व्यंजक जो उदाहरण हैं, वे वर्ण और रचना-ध्वनि के हैं। वैदर्भी, गौणी और पांचाली रीतियों को[1] रचना कहते हैं, ये रीतियाँ गुणों के आश्रित हैं। 'गुण' रस के धर्म और नित्य सहचारी हैं, इसलिये वर्ण और रचना में गुण और रस की व्यंजना एक ही साथ होती है।

---

१ इन रीतियों को श्रीमम्मट ने उपनागरिका, परुषा और कोमला-वृत्ति के नाम से लिखा है। और माधुर्य गुण-व्यंजक वर्णों की रचना को उपनागरिका, ओज गुण-व्यंजक वर्णों की रचना को परुषा और इन दोनो में प्रयुक्त वर्णों से अतिरिक्त वर्णों की रचना को कोमलावृत्ति बतलाया है। देखो, काव्यप्रकाश, अष्टम उल्लास।

# सप्तम स्तवक

## दोष

काव्य में 'गुण' आदि का होना आवश्यक है, पर उससे कहीं अधिक उसका निर्दोष होना आवश्यक है।

'स्याद्वपुः सुन्दरमपि श्वित्रेणैकेन दुर्भगम्।'

अर्थात् सुंदर शरीर श्वेतकुष्ठ के एक चिह्न से दुर्भग हो जाता है। इसी प्रकार थोड़े-से 'अनौचित्य' के कारण भी काव्य दूषित हो जाता है। कारण यह है कि दोष काव्य के आस्वाद में उद्वेग उत्पन्न कर देता है—

'उद्वेगजनको दोषः'—अग्निपुराण।

## दोष का सामान्य लक्षण

**मुख्य अर्थ की प्रतीति को हानि ( अपकर्ष ) पहुँचानेवाली वस्तु को दोष कहते हैं।**

मुख्य अर्थ—कवि जिस वस्तु में जहाँ चमत्कार दिखाना चाहता है, वही 'मुख्य अर्थ' है। जहाँ रस और भावादि में सर्वोत्कृष्ट चमत्कार होता है, वहाँ रसभाव आदि मुख्य अर्थ है। जहाँ वाच्य अर्थ में उत्कृष्टता होती है वहाँ 'वाच्य अर्थ' और जहाँ शब्द में उत्कृष्टता होती है वहाँ 'शब्द' मुख्य अर्थ

समझना चाहिए। रस, भाव आदि का उपकारक होने के कारण वाच्यार्थ को और रस, भाव आदि तथा वाच्यार्थ का उपयोगी होने के कारण शब्द को भी यहाँ मुख्यार्थ माना है। अतएव रस, भाव आदि व्यंग्यार्थ में, वाच्यार्थ में और शब्द में—इन तीनो में—दोष हो सकता है। फलतः दोष भी सामान्यतः तीन भेदों में विभक्त है—( १ ) शब्द-दोष, ( २ ) अर्थ-दोष और ( ३ ) रस-दोष।

अपकर्ष—अपकर्ष तीन प्रकार से होता है—( १ ) काव्य के आस्वाद ( आनंद ) के रुक जाने से, ( २ ) काव्य की उत्कृष्टता को नष्ट करनेवाली किसी वस्तु के बीच में आ जाने से, और ( ३ ) काव्य के आस्वाद में विलंब करनेवाले कारणों की स्थिति हो जाने से। इन तीनो में से एक भी जहाँ होता है वहाँ दोष आ जाता है। काव्यप्रकाश में ७० प्रकार के दोष बताए गए हैं—३७ शब्द के, २३ अर्थ के और १० रस के।

रस-विषयक दोषों का निरूपण रस-प्रकरण में किया जा चुका है।

## शब्द-दोष

वाक्यार्थ का बोध होने के प्रथम जो दोप प्रतीत होते हैं वे शब्द के आश्रित हैं। अतः वे शब्द के दोष हैं। शब्द के दोप—( १ ) पदांशगत, ( २ ) पदगत और ( ३ ) वाक्यगत होते हैं। इनके भेद इस प्रकार हैं—

## ( १ ) श्रुति-कटु

कानों को अप्रिय मालूम होनेवाली कठोर वर्णों की रचना। जैसे—

कार्तार्थी१ तब होहुँगी, मिलिहैं जब प्रिय आय।

यहाँ 'कार्तार्थी' श्रुति-कटु पद है। यह विप्रलंभ-शृंगार का वर्णन है। इसमें कठोर वर्णों की रचना नियम-विरुद्ध है। यह दोष शृंगारादि कोमल रसों में ही होता है। वीर, रौद्र आदि रसों में यह गुण है। 'यमक' आदि अलंकारों में भी यह दोष नहीं होता है।

## ( २ ) च्युतसंस्कार

व्याकरण के विरुद्ध पद का प्रयोग। जैसे—

"छंद को प्रबंध त्यों ही व्यंग नायिकादि भेद,
उद्दीपन भाव अनुभाव पति बामा के;
भाव संचारी असथाई रस भूषण हू,
दूषण अदूषण जो कविता ललामा के।
काव्य को विचार 'भानु' लोक उक्ति सार कोप,
काव्य-परभाकर में साजि काव्य सामा के;
कोविद कवीशन को कृष्ण मानि भेट देत,
अंगीकार कीजै चारि चाँवर सुदामा के।"

( श्रीजगन्नाथप्रसाद 'भानु'-काव्यप्रभाकर )

---

१ कृतार्थी।

यहाँ 'असथाई' पद में च्युत संस्कार दोष है। स्थायी का अपभ्रंश ब्रजभाषा में 'थायी' हो सकता है। पर असथाई तो अस्थायी या अस्थिर का ही अपभ्रंश हो सकता है, न कि स्थायी का।

## ( ३ ) अप्रयुक्त

अप्रचलित प्रयोग।

जैसे—

पुत्र-जन्म उत्सव समय स्पर्श कीन्ह बहु गाय।

यहाँ दान के अर्थ में 'स्पर्श' पद का प्रयोग है। स्पर्श का अर्थ दान भी है—विश्राणनं वितरणं स्पर्शनं प्रतिपादनम्—अमर-कोष। दान के अर्थ में इसका प्रयोग काव्यों में देखा नहीं जाता है[१]।

## ( ४ ) असमर्थ

अभीष्ट अर्थ की प्रतीति का नहीं होना। जैसे—

कुंभ हनन कामिनि करत।

यहाँ गमन-अर्थ में 'हनन' पद का प्रयोग है। 'हन्' धातु का गति अर्थ भी है—हन् हिंसागत्योः। किंतु हनन पद की सामर्थ्य से यहाँ 'गमन' अर्थ प्रतीत नहीं हो सकता।

---

१ श्रीमद्भागवत में दान के अर्थ में 'स्पर्श' का प्रयोग है। किन्तु पुराणादि आर्ष ग्रंथों में यह दोष नहीं हो सकता। काव्य-ग्रंथ में ही यह दोष माना जाता है।

## ( ५ ) निहतार्थ

दो अर्थोंवाले शब्द का अप्रसिद्ध अर्थ में प्रयोग।

जैसे—

यमुना-शंबर विमल सों, छूटत कलिमल कोस।

यहाँ जल के अर्थ में 'शंबर' शब्द का प्रयोग है। शंबर पद जल का पर्यायवाची है—नीर क्षीरांबुशम्बरम्। किंतु काव्य में 'शंबर' का प्रयोग शंबर नाम के असुर के लिये ही होता है। अतः 'शंबर' शब्द उसी असुर के नाम में योगरूढ़ है। जल के अर्थ में यह शब्द अप्रसिद्ध है। उपर्युक्त 'अप्रयुक्त' दोष एकार्थी शब्द में होता है, पर यह दोष अनेकार्थी शब्द में। इन दोनो में यही भेद है।

## ( ६ ) अनुचितार्थ

अभीष्ट अर्थ का तिरस्कार करनेवाला प्रयोग।

जैसे—

ह्वै के पशु रन-यज्ञ में, अमर होहिं जग सूर।

शूर-वीरों को पशु के समान कहने में उनकी कायरता प्रतीत होती है, क्योंकि यज्ञ में पशु स्वेच्छा से नहीं, किंतु परवश होकर मरते हैं। शूरवीर उत्साह-पूर्वक स्वेच्छा से रण में खड़े होते हैं। अतः शूरवीरों को पशु की समता देने में अभीष्ट अर्थ का अर्थात् उनकी उत्कृष्टता का तिरस्कार होता है।

## ( ७ ) निरर्थक

पाद-पूर्ति के लिये अनावश्यक पद का प्रयोग।

जैसे—

आम्र-प्रवाल शिखि-पिच्छ प्रसून-गुच्छ,
धारैं गलैं कमल उत्पल-माल स्वच्छ।
सोहैं विचित्र छवि गोप-समाज माँही,
गावैं प्रवीन-नट रंग-थली यथा ही।

यहाँ 'यथा ही' में 'ही' शब्द निरर्थक है। केवल पाद-पूर्ति के लिये रक्खा हुआ है, अतः दोष है।

## ( ८ ) अवाचक

जिस वांछित अर्थ के लिये जिस शब्द का प्रयोग किया जाय, उस शब्द का वांछित अर्थ का वाचक न होना।

जैसे—

अधिक अँधेरी रात हू तो दरसन दिन होय।

मित्र के प्रति किसी ने यह कहा है—'आपके दर्शनों से अँधेरी रात्रि भी मेरे लिये प्रकाशमय हो जाती है।' यहाँ प्रकाश के अर्थ में 'दिन' का प्रयोग किया है। सूर्य होने से ही 'दिन' कहा जा सकता है, सूर्य के सिवा जो प्रकाश है वह दिन नहीं कहा जा सकता। अतः दिन शब्द को जिस अर्थ की इच्छा से प्रयोग किया गया है उस अर्थ का वह अवाचक है। दूसरा उदाहरण २२वें दोष में लिखा हुआ 'हंसी प्यारी' छंद में है।

## ( ६ ) अश्लील

यह दोष तीन प्रकार का होता है—( १ ) व्रीड़ा-व्यंजक, ( २ ) घृणा-व्यंजक और ( ३ ) अमंगल-व्यंजक । क्रमशः उदाहरण—

मद-अंधन कों जय करन तो साधन[1] जु महान ।

यहाँ राजा की प्रशंसा में कहा है कि तेरा साधन ( सैन्य बल ) महान् है । यहाँ 'साधन'-शब्द व्रीड़ा-व्यंजक है ।

पिचकारी प्यारी दई, मुख पैं डारि गुलाल ;
मिची आँख पिय की निरखि वायु दीन ततकाल ।

यहाँ 'वायु' पद से अधोवायु का भी स्मरण होता है, इसलिये यह शब्द घृणा-व्यंजक है । यह पदगत घृणा-व्यंजक अश्लील है । वाक्यगत—

चोरत हैं पर उक्ति कों जे कवि ह्वै स्वच्छंद ;
वे उत्सर्ग रु वांत को उपभोगत मतिमंद ।

यहाँ 'उत्सर्ग[2] और वांत[3]' पद घृणोत्पादक हैं ।

"छांकि-छांकि तुव नाक सों यों पूछत सब गौड ;
किते निवासन नासिकै लियो नासिका नौंड ।"

यहाँ 'नासिकै' पद अमंगल-सूचक है ।

---

१ 'साधन' नाम पुरुष के गुह्यांग का भी है । २ मल । ३ वमन अर्थात् क़ै ।

## ( १० ) संदिग्ध

ऐसे शब्द का प्रयोग, जिससे वांछित और अवांछित दोनों अर्थ प्रतीत हों।

जैसे—

बंद्या पर करिए कृपा।

बंद्या का अर्थ वंदनीया और क़ैद की हुई भी है। अतः संदेह है कि किस अर्थ में इसका प्रयोग किया गया है।

## ( ११ ) अप्रतीतार्थ

ऐसे शब्द का प्रयोग जो लोक-व्यवहार में प्रसिद्ध न हो।

जैसे—

तत्त्वज्ञान प्रकास सों दलिताशय जो आहि;
विधि-निषेधमय कर्म सब बाधक होहिं न ताहि।

'आशय'-शब्द का अर्थ मिथ्या ज्ञान है। किंतु 'आशय' का प्रयोग केवल योग-शास्त्र में ही होता है—सर्वत्र नहीं।

## ( १२ ) ग्राम्य

ऐसे शब्द का प्रयोग जो केवल ग्राम्य जनों की—गँवारों की—बोलचाल में आता हो।

जैसे—

" 'दीन' अनूप छटायुत के रघुलाल के गाल गुलाल को रंग है।"

( सूक्ति-सरोवर )

'गाल' शब्द ग्राम्य है। काव्यप्रकाश आदि में 'कटि'-शब्द को भी ग्राम्य माना है, पर यह संस्कृत-काव्य में दूषित है। हिंदी में इस शब्द का प्रयोग प्रायः सभी महाकवियों ने किया है। आजकल के ग्रामीण तो 'कटि'-शब्द का अर्थ तक नहीं जानते। हाँ, कटि शब्द के पर्यायवाची 'कमर'-शब्द को हिंदी में ग्राम्य माना जा सकता है।

## ( १३ ) नेयार्थ

असंगत लक्षणावृत्ति।

जैसे—

तेरे मुख ने चंद्र के दई लगाय चपेट।

यहाँ 'चपेट' लगाने के मुख्यार्थ का बाध है। 'तेरे मुख की कांति चंद्रमा से अधिक है' यह अर्थ लक्षणा से होता है। किंतु लक्षणा रूढ़ि या प्रयोजन से ही होती है। यहाँ न रूढ़ि है और न प्रयोजन ही।

## ( १४ ) क्लिष्ट

ऐसे शब्द का प्रयोग जिसका अर्थ-ज्ञान बहुत कठिनता से हो।

जैसे—

अहि-रिपु-पति-पिय-सदन है मुख तेरो रमनीय।

अहि = सर्प, उसका शत्रु = गरुड़, के पति = विष्णु, उनकी पत्नि = लक्ष्मी, उनका सदन अर्थात् निवास-स्थान = कमल,

उसके समान मुख। कमल के लिये इतने शब्दों के प्रयोग करने में कुछ चमत्कार नहीं, प्रत्युत अर्थ का ज्ञान बहुत कष्ट-कल्पना और विलंब से होता है, अतः दोष है।

## ( १५ ) अविमृष्ट विधेयांश

विधेय अर्थात् अभीष्ट अर्थ के अंश का प्रधानता से प्रतीत न होना, उसका गौण हो जाना।

जैसे—

मैं रामानुज हों अरे! गरज डरावत काहि।

लक्ष्मणजी ने अपने को श्रीराम का संबंधी सूचन करके अपना उत्कर्ष बताना चाहा है, किंतु संबंधकारक षष्ठी विभक्ति का लोप होकर समास हो जाने से 'राम' पद की प्रधानता दब गई है। 'मैं राम का हूँ अनुज निशिचर! गरज से डरता नहीं', यदि इस प्रकार समास-रहित प्रयोग किया जाता तो राम के संबंध की प्रधानता बनी रहती, और दोष नहीं रहता। यह दोष केवल समास में होता है।

और भी—

नव-पुष्प कदंब गुही कल किंकिनि मोलसिरी की सुहाय रही;
अति पीन नितंबन सों खिसलै तिहिं बारहिंबार उठाय रही।
मनु फूलन के विसिखासन की सु द्वितीय प्रतंच सजाय रही;
स्मर की वा धरोहर कों गिरिजा कर-कंजन लै सम्हराय रही।

( कुमारसंभव के पद्य का भावानुवाद )

श्रीशंकर को पार्वतीजी पर मोहित करने के लिये कामदेव के माया-जाल में श्रीपार्वतीजी के सहायक होने का यह वर्णन है। नितंबों पर से खिसलती हुई कौंधनी में, जिसे पार्वतीजी ऊपर को उठा रही थीं, कामदेव के धनुष को दूसरी प्रत्यंचा—डोरी—की उत्प्रेक्षा की गई है। अर्थात् पार्वतीजी खिसलती हुई कौंधनी क्या उठा रही हैं, मानो कामदेव के धनुष की दूसरी प्रत्यंचा को, जो कामदेव की उनके पास रक्खी हुई धरोहर थी, सजा रही हैं। प्रत्यंचा का दूसरापन बताना ही उत्प्रेक्षा का प्रधान प्रयोजन है। किंतु 'द्वितीय प्रत्यंचा' पद में दूसरेपन का प्रधानत्व नहीं रहता। 'मानो कामदेव के धनुष पर दूसरी ही प्रत्यंचा चढ़ा रही है' यदि ऐसा कहा जायगा, तो दूसरेपन का प्रधानत्व हो जाता है।

## ( १६ ) विरुद्धमतिकृत

ऐसे शब्दों का प्रयोग जिनके द्वारा अभीष्ट अर्थ से विरुद्ध अर्थ की प्रतीति हो।

जैसे—

सरद-चंद्र-सम विमल हो सदा उदार-चरित्र ;
गुन-गन कहे न जातु है आप अकारज मित्र।

यहाँ कहने का अभिप्राय तो यह है कि 'आप कार्य के विना ही अर्थात् स्वार्थ-रहित मित्र हैं।' किंतु 'अकारज मित्र' पद

से प्रतीत यह होता है कि आप अकार्य में अर्थात् अयोग्य कार्य में मित्र हैं, अतः 'अकारज' पद अभीष्ट अर्थ के विरुद्ध मति उत्पन्न करता है। और—

नाथ अम्बिका-रमन हो मंगलमोद-निधान।

यहाँ 'अंबिका-रमण' पद विरुद्ध मति उत्पन्न करता है। अंबिका नाम माता का है। 'माता का पति' ऐसा कहने में अभीष्ट अर्थ का तिरस्कार होता है। पूर्वोक्त च्युतसंस्कार-दोष के उदाहृत कवित्त के 'पतिवामा' वाक्य में भी यह दोष है।

इन शब्दगत १६ दोषों में च्युतसंस्कार, असमर्थ और निरर्थक ये दोष पदगत ही होते हैं, शेष दोष पद और वाक्य दोनों में होते हैं और निम्न-लिखित शब्दगत २१ दोष केवल वाक्य में ही होते हैं—

## ( १७ ) प्रतिकूल वर्ण

अभीष्ट-रस के अर्थात् प्रकरणगत रस के प्रतिकूल वर्णों की वाक्य-रचना।

जैसे—

"सकुचि सुरत आरंभ ही बिछुरी लाज लजाइ;
टरकि ढार ढुरि ढिग गई डीठि ढिठाई आइ।"

यहाँ शृंगार-रस में टवर्ग के वर्णों की प्रतिकूल रचना है।

## (१८-२०) आहत विसर्ग, लुप्त विसर्ग और विसंधि

ये दोष संस्कृत ही में हो सकते हैं। हिंदी में प्रायः ये नहीं होते।

## (२१) हतवृत्त

(क) पिंगल-दोष न होने पर भी उच्चारण या श्रवण समुचित न होना।

(ख) पाद के अंत के लघु वर्ण का गुरु वर्ण का कार्य न दे सकना।

(ग) रस के अनुकूल छंद का होना।

"दुसाध्य रोग वियोग का तनिक न मिलती चैन।"

'दुसाध्य रोग वियोग का' इसमें दोहे के लक्षणानुसार १३ मात्रा हैं, पर बोलने और सुनने में दुःसह है। 'रोग दुसाध्य वियोग का' ऐसा पाठ होने से दोष नहीं रहता है।

न धजत न कटै कछू उदार!
जिविधर! सोचत व्यर्थ तू अपार।

यह पुष्पिताग्रा छंद है। इसके पदांत में दीर्घ वर्ण होता है। पर यहाँ प्रथम पाद के अंत का ह्रस्व वर्ण है, अतः दोष है। यद्यपि छंद-शास्त्र में पादांत में ह्रस्व वर्ण विकल्प से दीर्घ माना गया है, किंतु 'वसंततिलक', 'इंद्रवज्रा' आदि छंदों में ही प्रथम

पाद के अंत का ह्रस्व वर्ण, दीर्घ वर्ण का कार्य कर सकता है—सर्वत्र नहीं।

करुण-रस में मंदाक्रांता, पुष्पिताग्रा आदि, शृंगार आदि में पृथ्वी, स्रग्धरा आदि, वीर-रस में शिखरिणी, शार्दूलविक्रीडित आदि छंद अनुकूल होते हैं। हास्य-रस में 'दोधक' और शांत-रस में 'झूलना' छंद प्रतिकूल है।

## ( २२ ) न्यून पद

अभीष्ट अर्थ के वाचक-शब्द का न होना।

जैसे—

कृपावलोकन होय तो सुरपति सों का काम।

'कृपावलोकन' के पहले 'आपकी' न होने से अभीष्ट अर्थ प्रतीत नहीं हो सकता है।

और भी—

"वंशी प्यारी मधुर-सुर की साथ में सोहती है,<br>
वंशी प्यारी मधुर-सुर की साथ में सोहती है।<br>
धाये धाये सघन वन में घूमते गो चराते,<br>
धाया धाया जगत वन में घूमता गो चराता।"

( लाला भगवानदीन का सूक्ति सरोवर )

ग्रंथकार लाला भगवानदीनजी ने इसका अर्थ इस प्रकार किया है—"हे कृष्ण! मैं आपसे कम नहीं हूँ। तुम्हारे पास मधुर-सुरवाली वंशी है, तो मेरे पास भी मधुर-भाषिणी वंश-

वाली प्यारी ( प्यारी कुलांगना ) है, इत्यादि। प्रथम पाद के 'साथ में' पद के पहले आपके और दूसरे पाद के 'साथ में' के पहले 'मेरे' का होना आवश्यक है। इनके विना वाक्य अपूर्ण रहता है। दूसरे पाद के 'वंशी'-शब्द में 'अवाचकता' दोष भी है। क्योंकि 'वंशी'-शब्द कुलांगना का वाचक नहीं है।

## ( २३ ) अधिक पद

अनावश्यक शब्द का प्रयोग।

जैसे—

"लपटी पुहुप पराग पट सनी स्वेद मकरंद ;
आवत नारि नवोढ लौं सुखद वायु-गति मंद।"

पुष्प की रज को ही 'पराग' कहते हैं। 'पराग' कहने से ही पुष्प-रज का बोध हो जाता है। 'पुहुप' पद अनावश्यक है।

## ( २४ ) कथित पद

एक वार कहे हुए शब्द का अनावश्यक दुबारा प्रयोग।

जैसे—

रति-लीला-श्रम को हरत लीला-युत चलि पौन।

यहाँ 'लीला'-शब्द का दुवारा प्रयोग अनावश्यक है। 'अर्थांतरसंक्रमित वाच्य' ध्वनि और 'पुनरुक्तवदाभास' अलंकार में यह दोष नहीं होता है।

## ( २५ ) पतत्प्रकर्ष

किसी वस्तु की उत्कृष्टता कहकर, फिर ऐसा वर्णन करना जिससे उसकी न्यूनता सूचित होती हो।

जैसे—

"कहँ मिश्री कहँ ऊख-रस नहीं पियूष समान ;
कलाकंद-कतरा अधिक तो अधरारस पान।"

( विक्रम-सतसई )

अधर-रस को मिश्री, ऊख-रस और पियूष से भी अधिक उत्कृष्ट बताकर फिर उसको कलाकंद से उत्कृष्ट कहना पूर्वोक्त उत्कर्ष का पतन है।

## ( २६ ) समाप्तपुनरात्त

वाक्य समाप्त हो जाने पर उसी वाक्य से संबंध रखनेवाले पद का प्रयोग।

जैसे—

नासतु हैं घन तिमिर कों विरहिन कों दुख देतु ;
रजनीकर की कर अहो! कुमुदन को सुख हेतु।

चंद्रोदय-वर्णन-संबंधी वाक्य तीसरे चरण में समाप्त हो गया है। फिर भी चौथे चरण में चंद्रमा का एक और विशेषण जोड़ दिया गया है। अतः दोष है।

## ( २७ ) अर्थांतरैकवाचक

छंद के पूर्वार्द्ध के वाक्य के कुछ भाग का छंद के उत्तरार्द्ध में होना।

जैसे—

रजनीकर की सुभ्रकर सजनी! करत जु गौर;
जग को, तज अब मान तू पीतम करत निहौर।

यहाँ पूर्वार्द्ध के वाक्य का कर्म कारक—'जग को'—उत्तरार्द्ध में है, यही दोष है।

## ( २८ ) अभवन्मतसंबंध

वाक्य का अन्वय भले प्रकार से न होना।

जैसे—

तेरे परत कटाच्छ जे तब स्मर छोड़त बान।

यहाँ 'जे'-शब्द का अन्वय काल-वाचक 'तब'-शब्द के साथ नहीं हो सकता। 'जे' के स्थान पर 'जब' कहना चाहिए। यहाँ पद के अर्थ का अन्वय नहीं होने से सारा वाक्य दूषित हो जाता है। पूर्वोक्त 'अविमृष्टविधेयांश' दोष में वाक्य का अन्वय तो हो जाता है, पर जिस अंश की प्रधानता होनी चाहिए, वह नहीं होती।

## ( २९ ) अनभिहितवाच्य

आवश्यक वक्तव्य का न कहा जाना।

जैसे—

तोही में रत नित रहौं विरत न होहुँ कदापि ;
कहा दोष को लेश तू लखि मुहि तजत तथापि ।

लेश के साथ 'भी' होना आवश्यक है । 'भी' न होने से यह प्रतीत होता है कि तुमने मेरा कोई बड़ा भारी अपराध देखा है । लेश-मात्र अपराध देखकर ऐसा नहीं करते । पूर्वोक्त 'न्यून पद' में वाचक पद की न्यूनता रहती है, और इसमें द्योतक पद की । इनमें यही भेद है ।

## ( २०-२१ ) अस्थानस्थ पद और समास

पद या समास का अयोग्य स्थान पर होना ।

जैसे—

सौत लखत पिय ने दई निज-कर गूँथि रसाल ;
म्लान भई हू प्रेम-बस न किहिं तजी वह माल ।
( किरातार्जुनीय का पद्यानुवाद )

यहाँ कहना तो यह है कि 'सपत्नि के देखते हुए प्रिय के द्वारा बनाकर दी हुई माला को म्लान हो जाने पर भी किसी एक रमणी ने नहीं त्यागा ।' किंतु 'न किहिं तजी' वाक्य का 'किसने नहीं तजी अर्थात् सभी ने तजी' यह अर्थ होता है, अतः 'किहिं इक तजी न' पाठ होना चाहिए । यह अस्थान-पद है ।

और—

"मतिरामहरी चुरियाँ खरकैं।"

'मतिराम' कवि ने कहा तो यह है कि 'हरी चूड़ियाँ खनकती हैं' पर 'मतिरामहरी' का समास हो जाने से 'राम ने मति हरी' ऐसा अर्थ हो जाता है। यह अस्थान-समास है।

## ( ३२ ) संकीर्ण

एक वाक्य के पद का दूसरे वाक्य में होना।

जैसे—

छोड़ चंद्र अलि ! गगन में उदय होत अब मान ;

नायिका के प्रति मान-मोचन के लिये सखी की यह उक्ति है—'अब तू मान छोड़ दे, आकाश में चंद्रोदय हो रहा है।' 'छोड़' पहले वाक्य में है और 'मान' दूसरे वाक्य में। अतः दोष है।

## ( ३३ ) गर्भित

वाक्य के बीच में दूसरे वाक्य का आ जाना।

जैसे—

पर अपकारी खलन को मलिन जनन को संग ;

कहौ नीति सोसों यही तजिए परेहु प्रसंग।

दोहे का तीसरा पाद बीच में आ गया है, अर्थात् चौथा पाद पहले आकर, उसके बाद तीसरे पाद का कथन करना चाहिए।

## ( ३४ ) प्रसिद्धि त्याग

प्रयोग के विरुद्ध शब्द का प्रयोग। जैसे—

"जोन्ह१ ते खाली छपाकर२ भो छन में छनदा३ अब चाहत चाली;
कूजि उठी चटकाली चहूँ दिसि फैलि गई नभ ऊपर लाली।
साली मनोज-विथा उर में निपटै निठुराइ धरी वनमाली;
आली ! कहा कहिए कहि 'तोप' कहूँ पिय प्रीति नई प्रतिपाली।"

'चटकाली' ( एक जाति की चिड़िया ) के शब्द के लिये 'कूज उठी' पद का प्रयोग किया गया है। चिड़ियों के शब्द के लिये चहकना; मयूरों के लिये कूजना; सिंह और बद्दल के लिये गरजना; मेढकों के शब्द के लिये रव; नूपुर, किंकिणी, घंटा और भौंरों के लिये रणित, शिंजित, गुंजित आदि का प्रयोग प्रसिद्ध है। इनके विपरीत प्रयोग होने में दोष है। पूर्वोक्त 'अप्रयुक्त' दोष सर्वथा निषेध किए हुए शब्दों के प्रयोग में होता है। इस—प्रसिद्ध त्याग—में प्रसिद्ध अर्थ का त्याग होने से चमत्कार का अभाव हो जाता है।

"लखि निर्जन भौन जरा उठि सैन सौं चूमे लगैं अधरैं सुखदाई;
छल-मीलित नैन सु पी-मुख कों अवलोकत ही पुलकावलि छाई।
लुत लाज भई झट नम्रमुखी छवि वा कवि सौं वरनी कब जाई;
बस आनँद के हँस साहस सौं ससि की-सी कली पिय कंठ लगाई।"

( कविराजा मुरारीदानजी का जसवंतजसोभूषण )

---

१ चाँदनी। २ चंद्रमा। ३ रात्रि।

चंद्रमा की 'कली' का प्रयोग अप्रसिद्ध है—कहीं देखा-सुना नहीं जाता।

## ( २५ ) भग्न-प्रक्रम

प्रस्ताव के योग्य शब्द के प्रयोग का न होना।

जैसे—

निसानाथ के जात ही गई साथ ही रात;
यासों वदि कुल-तियन को और न धर्म दिखात।

'गई'-शब्द का प्रयोग भग्न-प्रक्रम है। 'निशानाथ के जात ही' है, अतः 'जात साथ ही रात' ऐसा होना चाहिए। एक जगह 'जात' और दूसरी जगह 'गई' के प्रयोग में क्रम-भंग होता है। 'जात'-शब्द दो बार हो जाने से कथित पद दोष की शंका नहीं करनी चाहिए, क्योंकि उद्देश्यप्रतिनिर्देश्य भाव में अर्थात् विषय-भेद से एक पद का दो बार प्रयोग हो सकता है।

जैसे—

उदय होत रवि रक्त अरु रक्तहिं होवतु अस्त;
संपति और विपत्ति में सज्जन होतु न व्यस्त।

रवि के उदय और अस्त-काल में रक्तता का विधान है, क्योंकि दूसरी बार के 'रक्त' के स्थान पर 'ताम्र' आदि पर्याय-वाची शब्द कर देने पर अच्छा प्रतीत नहीं होता है—एक आकार की प्रतीति को—जो यहाँ आवश्यक है—दबा देता है। ऐसे स्थल पर कथित-पद में दोष नहीं होता है।

## ( ३६ ) अक्रम

जिस पद के पीछे जो पद उचित हो, वहाँ उस पद का क्रमशः प्रयोग न होना।

जैसे—

समय सबल निरबल करत कहत मनहु यह बात;
सरद सरस करि हंस-रव बरहिन रव बिरसात।

'यह'-शब्द पहले चरण के अंत में होना चाहिए।

## ( ३७ ) अमतपरार्थता

किसी रस के वर्णन में उसके विरोधी रस की व्यंजना का होना। शृंगार और बीभत्स, वीर और भयानक, रौद्र और अद्भुत, हास्य और करुण परस्पर में विरोधी हैं।

जैसे—

राम-मदन-सर - हत - हृदय निसिचरि मनहु स-काम;
गई रुधिर - चंदन लगा जीवितेस के धाम।

( 'रघुवंश' से अनुवादित )

यह ताड़का के वध का वर्णन है। प्रसंगानुकूल बीभत्स-रस है। श्रीरामचंद्रजी में कामदेव का और ताड़का में निशिचरी ( रात्रि में गमन करनेवाली अभिसारिका ) नायिका का आरोप होने से शृंगार-रस भी सूचित होता है, अतएव दोष है। ये शब्द के ३७ दोष कहे गए, अर्थ के २३ दोष देखिए—

## ( ३८ ) अपुष्ट

ऐसे अर्थ का होना जिसके न होने पर भी अभीष्ट अर्थ की कोई क्षति न होती हो।

जैसे—

उदित विपुल नभ माहिं ससि अरी ! छोड़ अब मान।

यहाँ आकाश का विशेषण 'विपुल' अपुष्ट है। चद्रमा का उदय ही मान-मोचन का कारण हो सकता है। आकाश का बड़ा होना मान छोड़ने के कारण की पुष्टि नहीं करता। 'अधिक पद' दोष में अन्वय के समय ही शब्द की निरर्थकता का ज्ञान हो जाता है, पर यहाँ निरर्थक शब्द का अन्वय तो हो जाता है, किंतु अर्थ के समय निरर्थकता का ज्ञान होता है। इन दोनो में यही भेद है।

## ( ३९ ) कष्टार्थ

अर्थ की प्रतीति का कठिनता से होना।

जैसे—

बरसत जल-निज-करन-खैंचि दिनकर, नहिं घन यह ;
जमुना सविता - सुता मिली सुर-सरिता सों वह।
करत न को विश्वास कहो ? या व्यास-वचन में ;
मूढ़ - मृगी समुझै न तऊ जल रवि-किरनन में।

अप्रस्तुत वाच्यार्थ यह है कि अपनी किरणों द्वारा खींचे हुए जल को सूर्य बरसाता है, न कि मेघ। यमुनाजी सूर्य से

उत्पन्न हुई है, और वह गंगाजी में मिलती है। व्यासजी के इन वाक्यों में कौन विश्वास नहीं करता ? अर्थात् जब यमुना और वर्षा सूर्य से ही उत्पन्न हैं, तो सूर्य की किरणों में जल होना ही चाहिए, फिर भी मूर्ख मृगी सूर्य की किरणों में जल के होने में विश्वास नहीं करती। यह अप्रस्तुत अर्थ बड़ा दुर्बोध है। इस पद्य में मुग्धा नायिका का नायक पर अविश्वास करना जो व्यंग्य-रूप प्रस्तुत अर्थ है, उसका ज्ञान तो हो ही कैसे सकता है ? अतः कष्टार्थ दोष है। पूर्वोक्त 'क्लिष्टत्व' दोष में शब्द का परिवर्तन कर देने से अर्थ की प्रतीति में क्लिष्टता नहीं रहती, पर यहाँ शब्द-परिवर्तन कर देने पर भी क्लिष्टता बनी रहती है। इनमें यही भेद है।

## ( ४० ) व्याहत

किसी वस्तु का महत्त्व दिखाकर फिर उसकी हीनता का सूचित होना, या पहले हीनता दिखाकर फिर महत्त्व का सूचित होना। जैसे—

औरन के मन-हरन को चंद्रकलादि अनेक ;
मोहिं सुखद दृग-चंद्रिका प्रिया वही है एक।

('मालती माधव' से भावानुवादित)

जिस चंद्रकला को पूर्वार्द्ध में आनंद-जनक नहीं माना है, उसी को उत्तरार्द्ध में—दृग-चंद्रिका पद से सुख-कारक माना है, अतः व्याहत है।

## ( ४१ ) पुनरुक्त

एक शब्द या वाक्य द्वारा अर्थ-विशेष का प्रतीति हो जाने पर भी उसी अर्थवाले दूसरे शब्द या वाक्य द्वारा उसी अर्थ का प्रतिपादन करना। पूर्वोक्त 'अपुष्ट' दोष में अर्थ की पुनरावृत्ति नहीं होती।

जैसे—

सहसा कबहुँ न कीजिए विपद-मूल अविवेक ;
आपुहि आवत संपदा जहाँ होय सुविवेक।

पूर्वार्द्ध में जो बात है, वही उत्तरार्द्ध में है। पूर्वार्द्ध में अविचार को विपदा का मूल कहा है। इसी बात से यह भी स्पष्ट है कि सुविचार से संपदा मिलती है, तथापि इस बात को उत्तरार्द्ध में 'सुविचार से संपदा मिलती है' इस वाक्य द्वारा दुबारा कहा गया है। यही पुनरुक्त दोष है।

और भी—

इक वो मदन-विशिख लगे मुरछि परी सुधि नाहिं ;
दूजे बद बदरा अरी ! घिरि-घिरि विष बरसाहिं।

( शृंगार-सतसई )

'मुरछि परी' कहकर फिर 'सुधि नाहिं' कहना पुनरुक्त है ; क्योंकि मूर्च्छा में सुधि कहाँ रहती है।

## ( ४२ ) दुष्क्रम

लोक या शास्त्र-विरुद्ध क्रम का होना।

जैसे—

नृप ! मोको हय दीजिए अथवा मत्त-गजेंद्र ;

घोड़े से पहले हाथी माँगना चाहिए, क्योंकि विकल्प से जो वस्तु माँगी जाती है, वह उत्तरोत्तर निम्न श्रेणी की होती है। जो घोड़ा ही नहीं दे सकेगा, वह हाथी क्या दे सकेगा ?

और भी—

"यह वसंत न, खरी गरम अरी ! न सीतल वात ,
कह क्यों प्रकटे देखियत पुलक पसीजे गात।"

गर्मी से पसीना हुआ करते हैं, और शीत से रोमांच। पूर्वार्द्ध में पहले गरम और फिर शीतल शब्द है। इसी क्रम से उत्तरार्द्ध में पहले 'पसीजे' और फिर 'पुलक' चाहिए। यहाँ पहले 'पुलक' और तदनंतर 'पसीजे' है, यही अक्रम है।

## ( ४३ ) ग्राम्य

गँवार-भाषा का प्रयोग।

जैसे—

हौं सोवत मेरे निकट तू भी आ इत सोय ;

इसमें सरसता नहीं है। ऐसे वर्णन सहृदयों को उद्वेग-जनक होते हैं।

## ( ४४ ) संदिग्ध

कोई निश्चित अर्थ का न होना। जैसे—

सेवनीय रमनीन के अथवा गिरिन नितंब।

यहाँ यह संदिग्ध है कि इस वाक्य का कहनेवाला कोई शृंगार-रसिक है या विरक्त ?

## ( ४५ ) निर्हेतु

किसी बात के हेतु का नहीं कहा जाना ।

जैसे—

किया ग्रहण था तुझे पिता ने परिभव-भय के ही कारण;
यद्यपि था न उचित विप्रों को वह तेरा करना धारण ।
त्याग दिया है तुझे उन्होंने जब कि पुत्र-वध सुना वहाँ ;
अरे ! शस्त्र मैं भी करता हूँ अब तेरा यह त्याग यहाँ ।

( वेणीसंहार से अनुवादित )

द्रोण-वध के कारण शोकातुर अश्वत्थामा की अपने शस्त्र के प्रति यह उक्ति है । मेरे पिता ने ब्राह्मण होकर भी क्षत्रियों से पराभव होने के भय से ही तुझे ग्रहण किया था । उन्होंने पुत्र का वध सुनकर—राजा युधिष्ठिर के मुँह से मेरा मरना सुनकर—तुझे त्याग दिया है । मैं भी अब तुझे छोड़ता हूँ । द्रोणाचार्य द्वारा शस्त्र के त्यागने का हेतु पुत्र-वध को सुनना बताया गया है, इसी प्रकार अश्वत्थामा द्वारा शस्त्र त्यागने में कोई हेतु कहना चाहिए था । पर यहाँ ऐसा कोई हेतु नहीं कहा गया है, अतः दोष है ।

## (४६) प्रसिद्धि-विरुद्ध

अप्रसिद्ध बात का उल्लेख हो।

जैसे—

कंकन जो याकों कहैं है उनकी अति भूल;
मदन दियो निज-चक्र यह मृगलोचनि कर-मूल।

यहाँ हाथ के भूषण—कंकण—को कामदेव का शस्त्र कहा है। कामदेव का शस्त्र धनुष ही लोक में प्रसिद्ध है, न कि चक्र। चक्र का संबंध तो भगवान् विष्णु के साथ प्रसिद्ध है। यदि स्वयं कामदेव को चक्र-युक्त कहा जाय, तो कोई दोष नहीं है, क्योंकि एक का प्रसिद्ध शस्त्र दूसरा धारण कर सकता है। पर कामदेव के शस्त्र की उपमा तो उसके धनुष से ही दी जा सकती है, न कि दूसरे किसी शस्त्र से।

और भी—

भूलि न जइयो पथिक! तुम तिहिं सरिता-पथ ओर;
तरुनि-पदाहत-अंकुरित नव-असोक उहिं ओर।

रक्त अशोक को देखकर विरहानुभवी किसी पथिक की अन्य पथिकों से यह उक्ति है। कामिनी के पाद के आघात से अशोक का पुष्पित होना ही कवि-संप्रदाय में प्रसिद्ध है, न कि अंकुरोद्गम का होना। अतः यहाँ 'अप्रसिद्ध बात का उल्लेख' है। यदि लोक-विरुद्ध कोई भी बात कवि-संप्रदाय में प्रसिद्ध होती है, तो वहाँ दोष नहीं माना जाता है।

## ( ४७ ) विद्या-विरुद्ध

शास्त्र-विरुद्ध वर्णन।

जैसे—

रद-छद सद नख-पद लगे कहँ देत सब गात।

यहाँ रद-छदों पर—अधरों पर—नख-क्षतों का होना काम-शास्त्र के विरुद्ध है। इसी प्रकार जहाँ धर्म, नीति आदि शास्त्र के विरुद्ध वर्णन होता है, वहाँ भी यह दोष होता है।

## ( ४८ ) अनवीकृत

अनेक अर्थों का एक ही प्रकार से होना, उनमें कोई विलक्षणता न होना।

जैसे—

सदा करत नभ गौन रवि सदा चलत है पौन;
सदा धरत भुवि सेष सिर धीर सदा रहँ मौन।

चारो चरणों में 'सदा' पद का प्रयोग है। इसके अर्थ में विलक्षणता नहीं है, अतः दोष है। ऐसे वर्णनों में विलक्षणता हो जाने पर दोष नहीं रहता।

जैसे—

इक हय-युत रवि गौन सेष सदा धरनी धरत;
निसि दिन वहत जु पौन नृपति-धर्म हू है यही।

इसमें उपर्युक्त बात का स्वरूप बदल जाने से विलक्षणता आ गई है। कथित पद-दोष में पर्याय-वाची शब्द के बदल देने

से दोष नहीं रहता। यहाँ पर्याय-वाची शब्द के बदल देने पर भी दोष रहता है। इनमें यह भेद है।

## ( ४९ ) सनियम परिवृत्तता

जिस बात को नियम से कहना चाहिए, उसको नियम से नहीं कहना। नियम का अर्थ है किसी वस्तु का एक स्थान पर नियम किया जाने पर उसका अन्यत्र निषेध होना।

जैसे—

दीखत के रमनीय ये जग में विषय-विलास;
ह्वै निमग्न तिनमें वृथा करत कहा सुख-आस।

यहाँ 'दीखत' पद के साथ 'ही' होना चाहिए। 'ही' के कारण यह नियम हो जाता है कि 'विषय-विलास केवल देखने में ही सुरम्य है, वस्तुतः नहीं।'

## ( ५० ) अनियम परिवृत्तता

जिस बात को नियम से न कहना चाहिए, उसको नियम से कहा जाना।

जैसे—

हैं नेत्र नील-अरविंद खिले सुहाएँ,
तन्वंगि ! मंजुल मृनालमयी भुजाएँ।
आवर्त्त ही ललित नाभि न क्या बता तू ?
लावण्य-अंबु परिपूरित वापिका तू।

यहाँ नायिका को लावण्य-रूप जल की नदी बताया है। नेत्रों में खिले कमल का, भुजाओं में मृनाल का, नाभि में आवर्त ( जल के भँवर ) का आरोप किया गया है।

'आवर्त' के साथ 'ही' का प्रयोग अनुचित है—केवल आवर्त कहना चाहिए। क्योंकि 'ही' के कारण यह नियम हो गया है कि आवर्त ही नाभि है, और कोई वस्तु नाभि नहीं, अतः दोष है।

## ( ५१ ) विशेष परिवृत्तता

जिस अर्थ के लिये विशेष शब्द का प्रयोग करना चाहिए, उसके लिये सामान्य शब्द का प्रयोग करना।

जैसे—

> क्यों न करहु काजर छिरक सजनी ! रजनी कारि ;
> काहू विधि चूरन करहु ससिहि सिला पै डारि।
>
> ( राजशेखर की 'विद्धशालभंजिका'-नाटक से अनुवादित )

विरहिणी के कहने का अभिप्राय यह है कि इस चाँदनी रात को प्रकाश-हीन कर दो। किंतु 'रजनी'-शब्द अँधेरी और चाँदनी दोनो तरह की रात्रि का बोध कराता है, यह सामान्य शब्द है, इसलिये चाँदनी रात के वाचक 'उजेरी' आदि किसी विशेष शब्द का प्रयोग होना चाहिए था, अर्थात् यहाँ विशेष शब्द के स्थान पर सामान्य शब्द का प्रयोग होने के कारण दोष है।

## ( ५२ ) अविशेष परिवृत्तता

जिस अर्थ के लिये सामान्य शब्द का प्रयोग करना चाहिए, उसके लिये विशेष शब्द का प्रयोग करना ।

जैसे—

विद्रुम-निधि तू है जलधि ! महिमा कही न जाय ;

समुद्र को एक ही रत्न-विशेष-विद्रुम का निधि कहना अनुचित है ; क्योंकि समुद्र केवल विद्रुम का ही नहीं, किंतु अनेक रत्नों का निधि है। अतः विद्रुम के स्थान पर 'रत्न' आदि सामान्य-वाचक शब्द होना चाहिए था ।

## ( ५३ ) साकांक्ष्य

अर्थ की संगति के लिये किसी शब्द या वाक्य की आकांक्षा ( आवश्यकता ) का रहना ।

जैसे—

भंग भई निज याचना पुनि अरि को उतकर्ष ;
स्त्री रत्नहु दसमुकुट ! तुम क्यों सहि सकौ अमर्ष ।
( महावीर-चरित से भावानुवादित )

सीताजी के लिये याचना करके हताश हुए माल्यवान् की रावण के प्रति यह उक्ति है। 'स्त्री रत्नहु' के आगे 'छोड़िबो' इत्यादि की आकांक्षा रहती है। क्योंकि केवल 'स्त्री रत्नहु' के साथ 'तुम क्यों सहि सकौ अमर्ष' का अन्वय नहीं हो सकता ।

## ( ५४ ) अपदयुक्त

जहाँ ऐसे अनुचित स्थान में अर्थ का योग हो, जिससे प्रकरणार्थ के विरुद्ध अर्थ को प्रतीति हो।

जैसे—

आज्ञानुकारि सुरनाथ, पुरारि-भक्ति,
लंकापुरी, विमल-वंश, अपार-शक्ति।
है धन्य, ये यदि न रावणता कहीं हो,
एकत्र सर्व-गुण किंतु कहीं नहीं हो।

( राजशेखर-कृत बाल-रामायण से पद्यानुवादित )

यहाँ रावण में रावणत्व ( सब लोगों को रुलानेवाली क्रूरता ) रूप दोष दिखलाना ही प्राकरणिक अर्थ है। चौथे पाद के अर्थांतरन्यास के कारण उस दोष में लघुता आ गई है। अर्थात् रावण की अत्यंत क्रूरता यह कह देने से कि 'सब गुण एक स्थान पर नहीं हो सकते' एक साधारण बात हो गई है। अतएव चौथे पाद में जो बात कही गई है, उसे नहीं कहना चाहिए था।

## ( ५५ ) सहचर भिन्न

उत्कृष्ट के साथ निकृष्ट का, या निकृष्ट के साथ उत्कृष्ट का वर्णन होना। जैसे—

गलित पयोधर कामिनी, सज्जन संपति-हीन ;
दुर्जन को सनमान यह हिय-दाहक हैं तीन।

यहाँ कामिनी और सज्जन के साथ में दुर्जन का वर्णन है, यही सहचर-भिन्नता है।

## ( ५६ ) प्रकाशित विरुद्ध

अभीष्ट अर्थ के प्रतिकूल अर्थ की प्रतीति होना। जैसे—

राज्य-लक्ष्मि को प्राप्त हो नृप ! तव जेष्ठ कुमार।

राजा को यह कहना कि 'आपका जेष्ठ कुमार राज्य-लक्ष्मी को प्राप्त करे' राजा का मरना सूचित करता है। क्योंकि राजा की जीवित अवस्था में राजकुमार को राज्य-श्री नहीं मिल सकती। राजा का मरना सूचित होना प्रतिकूल अर्थ की प्रतीति है। पूर्वोक्त 'विरुद्धमतिकृत' दोष शब्द के आश्रित है—वहाँ शब्द-परिवर्तन से दोष नहीं रहता है। यहाँ शब्द-परिवर्तन कर देने पर भी दोष रहता है, इन दोनो में यही भेद है।

## ( ५७ ) विध्ययुक्त

अविधेय ( विधान करने के अयोग्य ) का विधान होना। जैसे—

वंदिन सो प्रतिबुद्ध ह्वै अब सुख सोय नृपाल !
करौं अपांडव भुवि अबै काटौं सब रन-जाल।
( वेणीसंहार से भावानुवादित )

द्रोणाचार्य के कारण कुपित अश्वत्थामा की दुर्योधन के प्रति यह उक्ति है—'हे राजन्, अब तक तुम्हें पांडवों के भय से निद्रा नहीं आती थी। अब तुम 'वंदीजनों की स्तुति से

उठकर निःशंक सुख से सोना।' कहना यह चाहिए था कि अब सुख से सोकर वंदीजनों की स्तुति से उठना। वंदीजनों की स्तुति से प्रथम सोने का विधान है, यही अविधेय का विधान है।

## ( ५८ ) अनुवाद अयुक्त

विधि के अनुकूल अनुवाद का नहीं होना। जैसे—

गौरी पति-चूड़ा भरन! हरन विरहि-जन प्रान;
निरदयता कीजै न ससि! मुहि अबला जिय जान।

विरहिणी की चंद्रमा से प्रार्थना है। चंद्रमा को 'विरहि जन-प्राण-हरण' संबोधन दिया गया है, वह प्रार्थना के प्रतिकूल है। क्योंकि जिसे विरही जनों का प्राण-घातक कहा जाय, उसी से निर्दयता न करने की प्रार्थना करना अनुचित है। यही अनुवाद अयुक्त दोष है।

## ( ५९ ) त्यक्तपुनः स्वीकृत

किसी अर्थ का त्याग करके फिर उसी का स्वीकार करना। जैसे—

"प्यारे पानि गह्यो मानि भौन मैं अकेली जानि
नैनन चढ़ाय के सलौनी सतरात है;
नैनन हँसौहैं दीठि राखत है सौहैं
मुसकाय के लजौहैं अंग-अंग ठहरात है।
भयो मन चाह्यो ज्यों सुरत सुख पायो
हिए आनँद बढ़ायो नेक नेकनि डरात है;

झटकि छुटावैं वाहि मिल्यो चाहैं मनमाहिं,
करैं नाहीं-नाहीं याही मिस नियरात है।"

तीसरे चरण के 'सुख पायो' वाक्य तक रति-क्रीड़ा के वर्णन की समाप्ति हो चुकी है, फिर तीसरे चरण के उत्तरार्द्ध और चौथे चरण में क्रीड़ा की पूर्वावस्था का वर्णन करना त्यक्त पुनःस्वीकृत दोष है।

## ( ६० ) अर्थ अश्लील

लज्जास्पद आदि अर्थ की प्रतीति होना।

जैसे—

मारन उद्यत ह्वै रह्यो छिद्रान्वेषी स्तब्ध ;
ज्यों ह्वै याको पतन पुनि तो न वेगि ह्वै क्षुब्ध।

यहाँ दूसरे के छिद्र को ढूँढ़नेवाला, मारने को उद्यत और स्तब्ध ऐसे किसी दुष्ट का पतन करने को कहा गया है। यहाँ पुरुष के गुह्यांग-विशेष के वर्णन की भी प्रतीति होती है, इसलिये अश्लील है।

शब्द और अर्थ के ये ६० प्रकार के दोष कहीं-कहीं दोष नहीं भी होते हैं, और कहीं-कहीं ये प्रत्युत गुण भी हो जाते हैं।

जैसे—

कर्णावतंस इसके अति दर्शनीय,
हैं शोभनीय श्रुति - कुंडल अद्वितीय ;

आमोद से दिशि प्रमोदित हो रही हैं,
आती प्रलोभित जहाँ अमरावली हैं।

'अवतंस' और 'कुंडल' कानों में पृथक्-पृथक् स्थानों पर पहनने के 'आभूषण होते हैं। केवल 'अवतंस' और 'कुंडल' कहने-मात्र से यह ज्ञान हो सकता है, कि ये कानों में पहनने के आभूषण हैं। तथापि यहाँ 'कर्ण' और 'श्रुति'-शब्द भी हैं। किंतु इनका प्रयोग पुनरुक्ति दोष नहीं है, क्योंकि कर्ण और श्रुति शब्दों के प्रयोग के कारण कर्ण की समीपता प्रतीत होती है, जिससे कानों में पहने हुए अवतंस और कुंडलों से कामिनी की शोभा का उत्कर्ष सूचित किया गया है। बिना पहने हुए अन्यत्र रक्खे हुए तादृश शोभित नहीं होते। ऐसे वर्णनों में 'पुनरुक्ति' दोष नहीं होता।

और भी—

ललित हाव अरु तरुन वय अरु तरुनी मुखचंद;
कुसुम-माल लखि अलिन ज्यों किहि को है न अनंद।

यद्यपि 'माला'-शब्द से ही पुष्पमाला की प्रतीति हो सकती है, किंतु यहाँ पुष्पमाला कहने से अर्थांतरसंक्रमित ध्वनि द्वारा उत्कृष्ट पुष्पों का सूचन होता है। ऐसे प्रयोगों में पुनरुक्त या अपुष्ट दोष नहीं होता।

लोक-प्रसिद्ध अर्थ में 'निर्हेतुक'-दोष नहीं होता है।

जैसे—

ससि-गत लहत न कमल-गुन कमल-गत न ससि आभ ;
श्रियहि उमा-मुख पाय भो उभयाश्रित गुन-लाभ।

( कुमारसंभव से अनुवादित )

रात्रि में चंद्रमा के आश्रित रहकर श्री को ( शोभा को ) कमल के सौरभादि गुण प्राप्त नहीं हो सकते, और दिन में कमल के आश्रित हो जाने से उसे चंद्रमा के कांति आदि गुण प्राप्त नहीं हो सकते ; किंतु पार्वतीजी के मुख के आश्रित होकर उस ( श्री या शोभा ) को कमल और चंद्रमा दोनो के गुण प्राप्त हो गए हैं । यहाँ रात्रि में चंद्रमा के आश्रित श्री को कमल के गुणों के न मिलने में कमल का रात्रि में संकुचित हो जाना ही हेतु है, और दिन में चंद्रमा के गुण न मिलने में दिन में चंद्रमा का निस्तेज हो जाना हेतु है। ये दोनो यहाँ शब्द द्वारा नहीं कहे गए हैं, पर ये हेतु लोक-प्रसिद्ध हैं। इनके न कहने पर भी स्वयं इनका ज्ञान हो जाता है, इसलिये निर्हेतु दोष नहीं है।

श्लेष और यमक आदि अलंकारों में 'अप्रयुक्त' और 'निहतार्थ' दोप नहीं माने जाते हैं । सुरतारंभ-गोष्ठी में व्रीड़ा-व्यंजक अश्लील, वैराग्य की कथाओं में वीभत्स-व्यंजक अश्लील और भावि-वर्णन में अमंगल-व्यंजक अश्लील दोष नहीं माना जाता, प्रत्युत गुण समझा जाता है। जैसे—

उदर फटे मंडूक-सम स्रवत रु रहत उतौन ;
अस तिय के व्रण में कहो है रत कृमि बिन कौन ।

इसमें व्रीड़ा और बीभत्स-व्यंजक वर्णन है, किंतु वैराग्य के प्रसंग में होने के कारण दोष नहीं है।

वाच्यार्थ के महत्त्व से 'संदिग्ध' दोष, 'व्याजस्तुति' अलंकार आदि में गुण समझा जाता है।

जैसे—

> पृथुकार्तस्वर[१] पात्र है भूषित परिजन देह;
> नृप! अपने दोऊन के हैं समान ही गेह।

यहाँ दो अर्थवाले पद होने से संदिग्ध अर्थ है। किंतु राजा और कवि दोनो में अपने-अपने अनुकूल अर्थ के बोधक होने के कारण दोष नहीं है।

जहाँ वक्ता और श्रोता दोनो व्यक्ति वर्णनीय शास्त्र-विषय के ज्ञाता होते हैं, वहाँ 'अप्रतीत' दोष नहीं होता है।

जहाँ वक्ता नीच पात्र होता है, वहाँ 'ग्राम्य' दोष नहीं होता है।

---

१ किसी राजा के प्रति उक्ति है—'हे राजन्! आपके घर में पृथुकार्तस्वर पात्र हैं अर्थात् पृथु (बहुत-से) कार्तस्वर (सुवर्ण) के पात्र हैं; मेरे घर में भी पृथुकार्तस्वर पात्र हैं, अर्थात् पृथुक (बालक) आर्तस्वर—क्षुधा-पीड़ित दीन ध्वनि के पात्र—हो रहे हैं। आपके घर में परिजनों के देह भूषित हैं, अर्थात् आभूषणों से शोभित हैं; मेरे घर में परिजनों के शरीर भूषित अर्थात् पृथ्वी पर सोते हैं। अतः आपके और मेरे घर में समानता है।

जहाँ अध्याहार के कारण शीघ्र ही प्रतीति हो सकती हो, वहाँ 'न्यून पद'-दोष नहीं होता है।

'अधिक पद' दोष भी कहीं दोष न रहकर गुण हो जाता है।

जैसे—

स्वारथ हित खल करत जो ठगिबे मीठी बात;
सो न सुजन जानत न पै जानत कृपा दिखात।

खल पुरुष अपने लाभ के लिये ठगने को मीठी-मीठी बातें सज्जनों के सामने करते हैं। उनकी वे बातें क्या सज्जन नहीं जानते हैं? जानते हैं, पर जानकर भी उन पर कृपा दिखाते हैं। यहाँ 'जानत' पद दो बार है। दूसरी बार का 'जानत' पद अधिक होने पर भी वह दूसरे लोगों से सज्जनों की पृथक्ता दिखाने के लिये है अर्थात् खलों की करतूत को जानते हुए भी सज्जन ही उन पर कृपा करते हैं—अन्य नहीं।

'लाटानुप्रास', 'कारणमाला' अलंकारों में और 'अर्थांतर संक्रमितध्वनि में, 'कथित पद'-दोष न रहकर प्रत्युत गुण हो जाता है।

जैसे—

सहृदय जन आदर करैं तब ही गुन प्रकटाहिं;
भानु अनुग्रह पाय ही कमल कमल दरसाहिं।

( विषमबाणलीला से अनुवादित )

दूसरी वार के 'कमल' पद में अर्थांतरसंक्रमित ध्वनि है। दूसरी वार का 'कमल' पद कमल को विकास, सौरभ और सौंदर्य आदि गुण-युक्त सूचित करता है। लाटानुप्रास और कारणमाला के उदाहरण अलंकार-प्रकरण में देखिए।

अनुप्रासादि अलंकारों में एक ही पद्य में कहीं विपर्यांतर हो जाने पर 'पतत्प्रकर्ष'-दोष नहीं माना जाता है।

प्रथम भाग समाप्त। द्वितीय भाग में अलंकार के विषय का निरूपण किया जायगा।

# विषयानुक्रमणिका

## सहायक संस्कृत-ग्रंथों की नामावली


अग्निपुराण—भगवान् वेदव्यास, आनंदाश्रम, पूना

अभिधावृत्तिमातृका—मुकुल भट्ट, निर्णयसागर-प्रेस, बंबई, सन् १९१६

अलंकारसर्वस्व—रुय्यक और मंखक, जयद्रथ-कृत विमर्शनी व्याख्या नि० सा० सन् १८९३

अलंकारसूत्र—रुय्यक और मंखक, समुद्रबंध-कृत व्याख्या, अनंतशयन सन् १९२६

अलंकारशेखर—केशव मिश्र, नि० सा०, बंबई, सन् १८९५

उज्ज्वलनीलमणि—श्रीरूपगोस्वामी, नि० सा०, बंबई सन् १९१३

एकावली—विद्याधर, बांबे संस्कृत-सीरीज़

औचित्य विचार-चर्चा—क्षेमेंद्र, नि० सा०, बंबई, सन् १८८६

कविकंठाभरण—क्षेमेंद्र, नि० सा०, बंबई, सन् १८८६

काव्यप्रकाश—आचार्य श्रीमम्मट, वामनाचार्य-कृत बाल-बोधि व्याख्या नि० सा०, सन् १९०१

काव्यप्रकाश—श्रीमम्मट, काव्यप्रदीप और उद्योत आनंदाश्रम, पूना

काव्य-मीमांसा—राजशेखर, गायकवाड़ बड़ौदा, सन्

काव्यालंकार—आचार्य भामह, चौखंबा संस्कृत-विलास, बनारस, सन् १९२८

काव्यालंकारसार-संग्रह—उद्भट, भंडारकर, पूना

काव्यालंकारसार-संग्रह—उद्भट, नि० सा०,

काव्यालंकारसूत्र—वामन, सिंह, भूपाल-कृत कामधेनु व्याख्या विद्याविलास, बनारस, सन् १९०७

काव्यालंकार—रुद्रट, नमिसाधु-कृत टिप्पणी, नि० सा० सन् १८८६

काव्यादर्श—दंडी, पूना संस्करण, सन् १९२४

काव्यानुशासन—हेमचंद्र विवेक व्याख्या, नि० सा०, सन् १९०

काव्यानुशासन—वाग्भट, नि० सा०, सन् १९१५

कुवलयानंद—अप्पय्य दीक्षित, श्रीवेंकटेश्वर-प्रेस, बंबई, विसंवत् १९५२

चंद्रालोक—पीयूषवर्ष जयदेव, गुजराती प्रिंटिंग, बंबई, सन् १९२

चित्रमीमांसा—अप्पय्य दीक्षित, नि० सा०, सन् १८९३

दशरूपक—धनिक, नि० सा०, सन् १९२७

ध्वन्यालोक—ध्वनिकार और श्रीआनंदवर्द्धनाचार्य, अभिनवगुप्ताचार्य-कृत लोचन व्याख्या नि० सा०, सन् १८९१

नाट्यशास्त्र—श्रीभरतमुनि, अभिनवगुप्ताचार्य-कृत अभिनवभारती व्याख्या अध्याय १-६, गायकवाड़ बड़ौदा, सन् १९२६

नाट्यशास्त्र—श्रीभरतमुनि मूल, नि० सा०, सन् १८९४

भगवद्भक्तिरसायन—श्रीमधुसूदन स्वामी, अच्युत-ग्रंथमाला स्यन्द ', वि० सं० १९८४

स्वेद

सात्त्विक ...गाधर—पंडितराज जगन्नाथ, नि० सा०, सन् १८९४

भरत मु। ...जीवित—कुंतक या कुंतल, ओरियंटल सीरीज़, कलकत्ता

भोजराज

मम्मटाचार्य ...—महिम भट्ट, नि० सागर, बंबई

विश्वनाथ का ...— वाग्भट, नि० सा०, सन् १९२८

हेमचंद्राचार्य का ...य दीक्षित, नि० सा०, सन् १९१०

सादृश्य संबंध ...—श्रीमम्मट, नि० सा०

साधारणीकरण १५